( २४८ )

जीवाऽजीवा य बन्धो य पुण्णं पावाऽसवो तहा।
संवरो निज्जरा मोक्खो, सन्तेए तहिया नव ॥६॥

( २४९ )

तहियाणं तु भावाण, सब्भावे उवएसणं ।
भावेणं सद्दहन्तस्स, सम्मत्तं त वियाहिय ॥७॥

--[ उत्तरा० अ० २८ गा० १४-१५ ]

( २५० )

नाणेण जाइण भावेण, दंसणेणं य सद्दहे ।
चरित्तेण निगिण्हाइ, तवेण परिसुज्झइ ॥८॥

--[ उत्तरा० अ० २८ गा० ३५ ]

( २५१ )

नाण च दंसणं चेव, चरित्त च तवो तहा ।
एय मग्गमणुप्पत्ता, जीवा गच्छन्ति सुग्गइं ॥९॥

[ उत्तरा० अ० २८ गा० ३ ]

( २५२ )

तत्थ पंचविहं नाणं, सुयं आभिनिबोहियं ।
ओहिनाण तु तइय, मणनाण च केवलं ॥१०॥

--[ उत्तरा० अ० २८ गा० ४ ]

( २५३-२५४ )

नाणस्सावरणिज्जं, दंसणावरणं तहा ।
वेयणिज्जं तहा मोहं, आउकम्म तहेव य ॥११॥
नामकम्म च गोत्त च, अन्तरायं तहेव य ।
एवमेयाइं कम्माइं, अट्ठेव उ समासओ ॥१२॥

--[ उत्तरा० अ० ३३ गा० २-३ ]

( २४८ )

जीव, अजीव, बन्ध, पुण्य, पाप, आस्रव, संवर, निर्जरा और मोक्ष ये नव सत्य-तत्त्व हैं।

( २४९ )

जीवादिक सत्य पदार्थों के अस्तित्व के विषय में सद्गुरु के उपदेश से, अथवा स्वयं ही अपने भाव से श्रद्धान करना, सम्यक्त्व कहा गया है।

( २५० )

मुमुक्षु आत्मा ज्ञान से जीवादिक पदार्थों को जानता है, दर्शन से श्रद्धान करता है, चारित्र्य से भोग-वासनाओं का निग्रह करता है, और तप से कर्ममलरहित होकर पूर्णतया शुद्ध हो जाता है।

( २५१ )

ज्ञान, दर्शन, चारित्र्य और तप इस चतुष्टय अध्यात्ममार्ग को प्राप्त होकर मुमुक्षु जीव मोक्षरूप सद्गति को पाते हैं।

( २५२ )

मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्याय और केवल- इस भाँति ज्ञान पाँच प्रकार का है।

( २५३-२५४ )

ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय, वेदनीय, मोहनीय, आयु, नाम, गोत्र और अन्तराय—इस प्रकार संक्षेप में ये आठ कर्म बतलाये हैं।

( २५५ )

सो तवो दुविहो वुत्तो बाहिरब्भन्तरो तहा ।
बाहिरो छब्विहो वुत्तो, एवमब्भन्तरो तवो ॥१३॥

( २५६ )

अणसणमूणोयरिया, भिक्खायरिया रसपरिच्चाओ ।
कायकिलेसो संलीणया य, बज्झो तवो होइ ॥१४॥

—[ उत्तरा० अ० ३० गा० ७-८ ]

( २५७ )

पायच्छित्तं विणओ, वेयावच्च तहेव सज्झाओ ।
झाणं च विउस्सग्गो, एसो अब्भिन्तरो तवो ॥१५॥

—[ उत्तरा० अ० ३० गा० ३० ]

( २५८ )

किण्हा नीला य काऊ य, तेऊ पम्हा तहेव य ।
सुक्कलेसा य छट्ठा, नामाइं तु जहक्कमं ॥१६॥

—[ उत्तरा० अ० ३४ गा० ३ ]

( २५९ )

किण्हा नीला काऊ, तिन्नि वि एयाओ अहम्मलेसाओ ।
एयाहि तिहि वि जीवो, दुग्गइं उववज्जइ ॥१७॥

( २६० )

तेऊ पम्हा सुक्का, तिन्नि वि एयाओ धम्मलेसाओ ।
एयाहि तिहि वि जीवो, सुग्गइं उववज्जइ ॥१८॥

—[ उत्तरा० अ० ३४ गा० ५६-५७ ]

( २५५ )

तप दो प्रकार का बतलाया है—बाह्य और अभ्यंतर। बाह्य तप छः प्रकार का कहा है, इसी प्रकार अभ्यन्तर तप भी छः ही प्रकार का है।

( २५६ )

– अनशन, ऊनोदरी, भिक्षाचरी, रसपरित्याग, काय-क्लेश और सल्लेखना—ये बाह्य तप हैं।

( २५७ )

प्रायश्चित्त, विनय, वैयावृत्य, स्वाध्याय, ध्यान और व्युत्सर्ग ये अभ्यन्तर तप हैं।

( २५८ )

कृष्ण, नील, कापोत, तेज, पद्म, और शुक्ल ये लेश्याओं के क्रमशः छः नाम हैं।

( २५९ )

कृष्ण, नील, कापोत ये तीन अधर्म-लेश्याएँ हैं। इन तीनों से युक्त जीव दुर्गति में उत्पन्न होता है।

( २६० )

तेज, पद्म और शुक्ल ये तीन धर्म-लेश्याएँ हैं। इन तीनों से युक्त जीव सद्गति में उत्पन्न होता है।

( २६१ )

अट्ठ पवयणमायाओ, समिई गुत्ती तहेव य।
पंचेव य समिईओ, तओ गुत्तीओ आहिया ॥१९॥

( २६२ )

इरियाभासेसणादाणे, उच्चारे समिई इय।
मणगुत्ती वयगुत्ती, कायगुत्ती य अट्ठमा ॥२०॥

—[ उत्तरा० अ० २४ गा० १-२ ]

( २६३ )

एयाओ पंच समिईओ, चरणस्स य पवत्तणे।
गुत्ती नियत्तणे वुत्ता, असुभत्थेसु सव्वसो ॥२१॥

( २६४ )

एसा पवयणमाया, जे सम्मं आयरे मुणी।
से खिप्पं सव्वसंसारा, विप्पमुच्चइ पण्डिए ॥२२॥

—[ उत्तरा० अ० २४ गा० २६-२७ ]

( २६१ )

पाँच समिति और तीन गुप्ति इस प्रकार आठ प्रवचन-माताएँ कहलाती हैं।

( २६२ )

ईर्या, भाषा, एषणा, आदान-निक्षेप और उच्चार ये पाँच समितियाँ हैं। तथा मनोगुप्ति, वचनगुप्ति और कायगुप्ति ये तीन गुप्तियाँ हैं। इस प्रकार दोनों मिलकर आठ प्रवचन-माताएँ हैं।

( २६३ )

पाँच समितियाँ चारित्र की दया आदि प्रवृत्तियों में काम आती हैं और तीन गुप्तियाँ सब प्रकार के अशुभ व्यापारों से निवृत्त होने में सहायक होती हैं।

( २६४ )

जो विद्वान् मुनि उक्त आठ प्रवचन-माताओं का अच्छी तरह आचरण करता है, वह शीघ्र ही अखिल संसार से सदा के लिए मुक्त हो जाता है।

## पुज्ज-सुत्तं

( २६५ )

आयारमट्ठा विणयं पउंजे,
सुस्सूसमाणो परिगिज्झ वक्कं ।
जहोवइट्ठं अभिकंखमाणो,
गुरुं तु नासाययई स पुज्जो ॥१॥

( २६६ )

अन्नायउंछं चरइ विसुद्धं,
जवणट्ठया समुयाणं च निच्चं ।
अलद्धुयं नो परिदेवएज्जा,
लद्धुं न विकत्थई स पुज्जो ॥२॥

( २६७ )

संथारसेज्जासणभत्तपाणे,
अप्पिच्छया अइलाभे वि सन्ते ।
जो एवमप्पाणऽभितोसएज्जा,
संतोसपाहन्नरए स पुज्जो ॥३॥

: २० :

## पूज्य-सूत्र

( २६५ )

जो आचार-प्राप्ति के लिए विनय का प्रयोग करता है, जो भक्तिपूर्वक गुरु-वचनों को सुनों एवं स्वीकृत कर कहने के अनुसार कार्य को पूरा करता है, जो गुरु की कभी अशातना नहीं करता वही पूज्य है।

( २६६ )

जो केवल संयम-यात्रा के निर्वाह के लिए अपरिचितभाव से दोष-रहित भिक्षावृत्ति करता है, जो आहार आदि न मिलने पर कभी खिन्न नहीं होता और मिल जाने पर कभी प्रसन्न नहीं होता वही पूज्य है।

( २६७ )

जो संस्तारक, शय्या, आसन और भोजन-पान आदि का अधिक लाभ होने पर भी अपनी आवश्यकता के अनुसार थोड़ा ग्रहण करता है, सन्तोष की प्रधानता में रत होकर अपने-आपको सदा संतुष्ट बनाये रखता है, वही पूज्य है।

( २६८ )

सक्का सहेउं आसाइ कंटया,
अओमया उच्छहया नरेण ।
अणासए जो उ सहेज्ज कंटए,
वईमए कण्णसरे स पुज्जो ॥४॥

( २६९ )

समावयन्ता वयणाभिघाया,
कण्णं गया दुम्मणियं जणन्ति ।
धम्मो त्ति किच्चा परमग्गसूरे,
जिइन्दिए जो सहइ स पुज्जो ॥५॥

( २७० )

अवण्णवायं च परंमुहस्स,
पच्चक्खओ पडिणीयं च भासं ।
ओहारिणिं अप्पियकारिणिं च,
भासं न भासेज्ज सया स पुज्जो ॥६॥

( २७१ )

अलोलुए अक्कुहए अमाई,
अपिसुणे या वि अदीणवित्ती ।

( २६८ )

ससार मे लोभी मनुष्य के द्वारा किसी विशेष आशा की पूर्ति के लिए लोह-कटक भी सहन कर लिये जाते हैं, परन्तु जो बिना किसी आशा-तृष्णा के कानों में तीर के समान चुभनेवाले दुर्वचन-रूपी कंटकों को सहन करता है, वही पूज्य है।

( २६९ )

विरोधियों की ओर से पडनेवाली दुर्वचन की चोटें कानों मे पहुँचकर बडी मर्मान्तक पीडा पैदा करती हैं; परन्तु जो क्षमाशूर जितेन्द्रिय पुरुष उन चोटों को अपना धर्म जानकर समभाव से सहन कर लेता है, वही पूज्य है।

( २७० )

जो परोक्ष में किसीकी निन्दा नहीं करता, प्रत्यक्ष में भी कलह-वर्धक अंट-सट बातें नहीं बकता, दूसरों को पीडा पहुँचानेवाली एव निश्चयकारी भाषा भी कभी नहीं बोलता, वही पूज्य है।

( २७१ )

जो रसलोलुप नहीं है, इन्द्रजाली [जादू-टोना करनेवाला] नहीं है, मायावी नहीं है, चुगलखोर नहीं है, दीन नहीं है, दूसरों से अपनी प्रशंसा सुनने की इच्छा नहीं रखता, स्वयं भी अपने मुँह से

नो भावए नो वि य भावियप्पा,
अकोउहल्ले य सया स पुज्जो ॥७॥

( २७२ )

गुणेहि साहू अगुणेहिऽसाहू,
गिण्हाहि साहू गुण मुञ्चऽसाहू ।
वियाणिया अप्पगमप्पएणं,
जो रागदोसेहिं समो स पुज्जो ॥८॥

( २७३ )

तहेव डहरं च महल्लगं वा,
इत्थी पुमं पव्वइयं गिहिं वा ।
नो हीलए नो वि य खिंसएज्जा,
थंभं च कोहं च चए स पुज्जो ॥९॥

( २७४ )

तेसिं गुरूणं गुणसायराणं,
सोच्चाण मेहावी सुभासियाइं ।
चरे मुणी पंचरए तिगुत्तो,
चउक्कसायावगए स पुज्जो ॥१०॥

—[ दश० अ० ९ उ० ३ गा० २-४-५-६-८-९-
१०-११-१२-१४ ]

अपनी प्रशंसा नहीं करता, खेल तमाशा आदि देखने का भी शौकीन नहीं, वही पूज्य है।

( २७२ )

गुणों से साधु होता है और अगुणों से असाधु, अतः हे मुमुक्षु! सद्गुणों को ग्रहण कर और दुर्गुणों को छोड़। जो साधक अपनी आत्मा द्वारा अपनी आत्मा के वास्तविक स्वरूप को पहचानकर राग और द्वेष दोनों में समभाव रखता है, वही पूज्य है।

( २७३ )

जो बालक, वृद्ध, स्त्री, पुरुष, साधु, और गृहस्थ आदि किसी का भी अपमान तथा तिरस्कार नहीं करता, जो क्रोध और अभिमान को पूर्णरूप से परित्याग करता है, वही पूज्य है।

( २७४ )

जो बुद्धिमान मुनि सद्गुण-सिन्धु गुरुजनों के सुभाषितों को सुनकर तदनुसार पाँच महाव्रतों में रत होता है, तीन गुप्तियाँ धारण करता है, और चार कषायों से दूर रहता है, वही पूज्य है।

: २१ :

## माहण-सुत्तं

( २७५ )

जो न सज्जइ आगन्तुं, पव्वयन्तो न सोयई ।
रमइ अज्जवयणम्मि, तं वयं बूम माहणं ॥१॥

( २७६ )

जायरूवं जहामट्ठं, निद्धन्तमल-पावगं ।
राग-दोस-भयाईयं, तं वयं बूम माहणं ॥२॥

( २७७ )

तवस्सियं किसं दन्तं, अवचियमंससोणियं ।
सुव्वयं पत्तनिव्वाणं, तं वयं बूम माहणं ॥३॥

( २७८ )

तसपाणे वियाणित्ता, संगहेण य थावरे ।
जो न हिंसइ तिविहेणं, तं वयं बूम माहणं ॥४॥

: २१ :

## ब्राह्मण-सूत्र

( २७५ )

जो आनेवाले स्नेही जनों मे आसक्ति नहीं रखता, जो जाता हुआ शोक नहीं करता, जो आर्य-वचनों में सदा आनन्द पाता है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

( २७६ )

जो अग्नि में डालकर शुद्ध किये हुए और कसौटी पर कसे हुए सोने के समान निर्मल है, जो राग, द्वेष तथा भय से रहित है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

( २७७ )

जो तपस्वी है, जो दुबला-पतला है, जो इद्रिय-निग्रही है, उग्र तपःसाधना के कारण जिसका रक्त और मास भी सूख गया है, जो शुद्धव्रती है, जिसने निर्वाण (आत्म-शान्ति) पा लिया है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

( २७८ )

जो स्थावर, जंगम सभी प्राणियों को भलीभाँति जानकर, उनकी तीनों ही प्रकार[1] से कभी हिंसा नहीं करता, उसे हम ब्राह्मण

[1] मन, वाणी और शरीर से; अथवा करने, कराने और अनुमोदन से।

( २७९ )

कोहा वा जइ वा हासा, लोहा वा जइ वा भया ।
मुसं न वयई जो उ, तं वयं बूम माहणं ॥५॥

( २८० )

चित्तमन्तमचित्तं वा, अप्पं वा जइ वा बहुं ।
न गिण्हाइ अदत्तं जे, तं वयं बूम माहणं ॥६॥

( २८१ )

दिव्व-माणुस-तेरिच्छं, जो न सेवइ मेहुणं ।
मणसा काय-वक्केणं, तं वयं बूम माहणं ॥७॥

( २८२ )

जहा पोम्मं जले जायं, नोवलिप्पइ वारिणा ।
एवं अलित्तं कामेहिं, तं वयं बूम माहणं ॥८॥

( २८३ )

अलोलुयं मुहाजीविं, अणगारं अकिंचणं ।
असंसत्तं गिहत्थेसु, तं वयं बूम माहणं ॥९॥

कहते हैं।

( २७९ )

जो क्रोध से, हास्य से, लोभ अथवा भय से किसी भी मलिन संकल्प से असत्य नहीं बोलता, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

( २८० )

जो सचित्त या अचित्त कोई भी पदार्थ भले ही फिर वह थोड़ा हो या ज्यादा, मालिक के सहर्ष दिए बिना चोरी नहीं लेता, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

( २८१ )

जो देवता, मनुष्य तथा तिर्यञ्च सम्बन्धी सभी प्रकार के मैथुन का मन, वाणी और शरीर से कभी सेवन नहीं करता, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

( २८२ )

जिस प्रकार कमल जल में उत्पन्न होकर भी जल से लिप्त नहीं होता, इसी प्रकार जो संसार में रहकर भी काम-भोगों से सर्वथा अलिप्त रहता है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

( २८३ )

जो अलोलुप है, जो अनासक्त-जीवी है, जो अनगार (बिना घरबार का) है, जो अकिंचन है, जो गृहस्थों से अलिप्त है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

( २८४ )

जहित्ता पुव्व संजोगं, नाइसंगे य बन्धवे ।
जो न सज्जइ भोगेसु, तं वयं बूम माहणं ॥१०॥

( २८५ )

न वि मुंडिएण समणो, न ओंकारेण बंभणो ।
न मुणी रण्णवासेण, कुसचीरेण ण तावसो ॥११॥

( २८६ )

समयाए समणो होइ, बंभचेरेण बंभणो ।
नाणेण मुणी होइ, तवेण होइ तावसो ॥१२॥

( २८७ )

कम्मुणा बंभणो होइ, कम्मुणा होइ खत्तिओ ।
वइसो कम्मुणा होइ, सुद्दो हवइ कम्मुणा ॥१३॥

( २८८ )

एवं गुणसमाउत्ता, जे भवन्ति दिउत्तमा ।
ते समत्था समुद्धत्तुं, परमप्पाणमेव य ॥१४॥

—[ उत्तरा० अ० २५ गा० २०-२१-२२-२३-२४-२५-२६-२७-२८-२९-३१-३२-३३-३५ ]

( २८४ )

जो स्त्री-पुत्र आदि के स्नेह पैदा करनेवाले पूर्व सम्बन्धों को, जाति-बिरादरी के मेल-जोल को तथा बन्धु-जनों को एक बार त्याग देने के बाद फिर उनमें किसी प्रकार की आसक्ति नहीं रखता, दोबारा काम-भोगों में नहीं फँसता, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

( २८५ )

सिर मूँडा लेने मात्र से कोई श्रमण नहीं होता, 'ओम्' का जाप कर लेने मात्र से कोई ब्राह्मण नहीं होता, निर्जन वन मे रहने मात्र से कोई मुनि नहीं होता, और न कुशा के बने वस्त्र पहन लेने मात्र से कोई तपस्वी ही हो सकता है।

( २८६ )

समता से श्रमण होता है, ब्रह्मचर्य से ब्राह्मण होता है, ज्ञान से मुनि होता है, और तप से तपस्वी बना जाता है।

( २८७ )

मनुष्य कर्म से ही ब्राह्मण होता है, कर्म से ही क्षत्रिय होता है, कर्म से ही वैश्य होता है, और शूद्र भी अपने कृत कर्मों से ही होता है। ( अर्थात् वर्ण-भेद जन्म से नहीं होता। जो जैसा अच्छा या बुरा कार्य करता है, वह वैसा ही ऊँच नीच हो जाता है।)

( २८८ )

इस भाँति पवित्र गुणों से युक्त जो द्विजोत्तम [श्रेष्ठ ब्राह्मण] हैं, वास्तव में वे ही अपना तथा दूसरों का उद्धार कर सकने में समर्थ हैं

: २२ :

# भिक्खु-सुत्तं

( २८९ )

रोइअ नायपुत्त-वयणे,
अप्पसमे मन्नेज्ज छ प्पि काए ।
पंच य फासे महव्वयाइं,
पंचासवसंवरे जे स भिक्खू ॥१॥

( २९० )

चत्तारि वमे सया कसाए,
धुवजोगी य हविज्ज बुद्धवयणे ।
अहणे निज्जायरूव-रयए,
गिहिजोगं परिवज्जए जे स भिक्खू ॥२॥

( २९१ )

सम्मदिट्ठी सया अमूढे,
अत्थि हु नाणे तव-संजमे य ।
तवसा धुणइ पुराण पावगं,
मण-वय कायसुसंवुडे जे स भिक्खू ॥३॥

: २२ :

# भिक्षु-सूत्र

( २८९ )

जो ज्ञातपुत्र भगवान् महावीर के प्रवचनों पर श्रद्धा रखकर छः काय के जीवों को अपनी आत्मा के समान मानता है, जो अहिंसा आदि पाँच महाव्रतों का पूर्ण रूप से पालन करता है, जो पाँच आस्रवों का संवरण अर्थात् निरोध करता है, वही भिक्षु है।

( २९० )

जो सदा क्रोध, मान, माया और लोभ चार कषायों का परित्याग करता है, जो ज्ञानी पुरुषों के वचनों पर दृढ़ विश्वासी रहता है, जो चाँदी, सोना आदि किसी भी प्रकार का परिग्रह नहीं रखता, जो गृहस्थों के साथ कोई भी सांसारिक स्नेह-सम्बन्ध नहीं जोड़ता, वही भिक्षु है।

( २९१ )

जो सम्यग्दर्शी है, जो कर्त्तव्य-विमूढ़ नहीं है, जो ज्ञान, तप और संयम का दृढ़ श्रद्धालु है, जो मन, वचन और शरीर को पाप-पथ पर जाने से रोक रखता है, जो तप के द्वारा पूर्व-कृत पाप-कर्मों को नष्ट कर देता है, वही भिक्षु है।

( २९२ )

न य वुग्गहियं कहं कहिज्जा,
न य कुप्पे निहुइन्दिए पसन्ते ।
संजमधुवजोगजुत्ते,
उवसंते अविहेडए जे स भिक्खू ॥४॥

( २९३ )

जो सहइ हु गामकंटए,
अक्कोस-पहार-तज्जणाओ य ।
भय-भेरव-सद्द-सप्पहासे,
समसुह-दुक्खसहे जे स भिक्खू ॥५॥

( २९४ )

अभिभूय काएण परिसहाइं,
समुद्धरे जाइपहाउ अप्पयं ।
विइत्तु जाई-मरणं महब्भयं,
तवे रए सामणिए जे स भिक्खू ॥६॥

( २९५ )

हत्थसंजए पायसंजए,
वायसंजए संजइन्दिए ।

( २९२ )

जो कलहकारी वचन नहीं कहता, जो क्रोध नहीं करता, जिसकी इन्द्रियाँ अचचल हैं, जो प्रशान्त है, जो सयम मे ध्रुवयोगी (सर्वथा तल्लीन) रहता है, जो सकट आने पर व्याकुल नहीं होता, जो कभी योग्य कर्त्तव्य का अनादर नहीं करता, वही भिक्षु है।

( २९३ )

जो कान मे कॉटे के समान चुभनेवाले आक्रोश वचनों को, प्रहारों को, तथा अयोग्य उपालभों को शान्तिपूर्वक सह लेता है, जो भीषण अट्टहास और प्रचण्ड गर्जनावाले स्थानों मे भी निर्भय रहता है, जो सुख-दुःख दोनों को एकसमान समभावपूर्वक सहन करता है, वही भिक्षु है।

( २९४ )

जो शरीर से परीषहों को धैर्य के साथ सहन कर संसार-गर्त से अपना उद्धार कर लेता है, जो जन्म-मरण को महाभयकर जानकर सदा श्रमणोचित तपश्चरण में रत रहता है, वही भिक्षु है।

( २९५ )

जो हाथ, पॉव, वाणी और इन्द्रियों का यथार्थ सयम रखता है, जो सदा अध्यात्म-चिंतन में ही रत रहता है, जो अपने-आपको

अज्झप्परए सुसमाहिअप्पा,
सुत्तत्थं च वियाणइ जे स भिक्खू ॥७॥

( २१६ )

उवहिम्मि अमुच्छिए अगिद्धे,
अन्नायउंछं, पुलनिप्पुलाए ।
कयविक्कयसन्निहिओ विरए,
सव्वसंगावगए य जे स भिक्खू ॥८॥

( २१७ )

अलोल भिक्खू न रसेसु गिद्धे,
उंछं चरे जीविय नाभिकखे ।
इड्ढिं च सक्कारण-पूयणं च,
चए ठियप्पा अणिहे जे स भिक्खू ॥९॥

( २१८ )

न परं वइज्जासि अयं कुसीले,
जेणं च कुप्पेज्ज न तं वएज्जा ।
जाणिय पत्तेयं पुण्ण-पावं,
अत्ताणं न समुक्कसे जे स भिक्खू ॥१०॥

भली भाँति समाधिस्थ करता है, जो सूत्रार्थ का पूरा जाननेवाला है, वही भिक्षु है।

( २९६ )

जो अपने संयम-साधक उपकरणों तक में भी मूर्च्छा (आसक्ति) नहीं रखता, जो लालची नहीं है, जो अज्ञात परिवारों के यहाँ से भिक्षा माँगता है, जो संयम-पथ में बाधक होनेवाले दोषों से दूर रहता है, जो खरीदने-बेचने और संग्रह करने के गृहस्थोचित धंधों के फेर मे नहीं पड़ता, जो सब प्रकार से निःसंग रहता है, वही भिक्षु है।

( २९७ )

जो मुनि अलोलुप है, जो रसों मे अगृद्ध है, जो अज्ञात कुल की भिक्षा करता है, जो जीवन की चिन्ता नहीं करता, जो ऋद्धि, सत्कार और पूजा-प्रतिष्ठा का मोह भी छोड़ देता है, जो स्थितात्मा तथा निस्पृही है, वही भिक्षु है।

( २९८ )

जो दूसरों को 'यह दुराचारी है' ऐसा नहीं कहता, जो कटु वचन जिससे सुननेवाला क्षुब्ध हो नहीं बोलता, 'सब जीव अपने अपने शुभाशुभ कर्मों के अनुसार ही सुख-दुःख भोगते हैं' ऐसा जानकर जो दूसरों की निन्द्य चेष्टाओं पर लक्ष्य न देकर अपने सुधार की चिंता करता है, जो अपने-आपको उग्र तप और त्याग आदि के गर्व से उद्धत नहीं बनाता, वही भिक्षु है।

( २९९ )

न जाइमत्ते न य रूवमत्ते,
न लाभमत्ते न सुएण मत्ते ।
मयाणि सव्वाणि विवज्जयंतो,
धम्मज्झाणरए जे स भिक्खू ॥११॥

( ३०० )

पवेयए अज्जपयं महामुणी,
धम्मे ठिओ ठावयई परं पि ।
निक्खम्म वज्जेज्ज कुसीललिंगं,
न यावि हासंकुहए जे स भिक्खू ॥१२॥

( ३०१ )

तं देहवासं असुइं असासयं,
सया चए निच्चहियट्ठियप्पा ।
छिंदित्तु जाईमरणस्स बंधणं,
उवेइ भिक्खू अपुणागमं गइं ॥१३॥

—[ दश० अ० १० गा० ५-६-७-१०-११-
१४-१५-१६-१७-१८-१९-२०-२१ ]

( २९९ )

जो जाति का अभिमान नहीं करता, जो रूप का अभिमान नहीं करता, जो लाभ का अभिमान नहीं करता, जो श्रुत (पाण्डित्य) का अभिमान नहीं करता, जो सभी प्रकार के अभिमानों का परित्याग कर केवल धर्म-ध्यान में ही रत रहता है, वही भिक्षु है।

( ३०० )

जो महामुनि आर्यपद (सद्धर्म) का उपदेश करता है, जो स्वयं धर्म मे स्थित होकर दूसरों को भी धर्म में स्थित करता है, जो घर-गृहस्थी के प्रपञ्च से निकल कर सदा के लिए कुशील लिंग (निन्द्य वेश) को छोड़ देता है, जो किसीके साथ हँसी-ठट्ठा भी नहीं करता, वही भिक्षु है।

( ३०१ )

इस भाँति अपने को सदैव कल्याण पथ पर खड़ा रखनेवाला भिक्षु अपवित्र और क्षणभंगुर शरीर में निवास करना हमेशा के लिए छोड़ देता है; जन्म-मरण के बन्धनों को सर्वथा काटकर अपुनरागम-गति (मोक्ष) को प्राप्त होता है।

: २३ :

# मोक्खमग्ग-सुत्तं

( ३०२ )

कहं चरे ? कहं चिट्ठे ? कहमासे ? कहं सए ?
कहं भुंजन्तो भासन्तो पावं कम्मं न बन्धइ ? ॥१॥

( ३०३ )

जयं चरे जयं चिट्ठे, जयमासे जयं सए ।
जयं भुंजन्तो भासन्तो पावं कम्मं न बन्धइ ॥२॥

( ३०४ )

सव्वभूयप्पभूयस्स सम्म भूयाइं पासओ ।
पिहियासवस्स दन्तस्स पावं कम्मं न बन्धइ ॥३॥

( ३०५ )

पढमं नाण तओ दया एवं चिट्ठइ सव्वसंजए ।
अन्नाणी किं काही किंवा नाहिइ छेय-पावगं ? ॥४॥

: २३ :

# मोक्षमार्ग-सूत्र

( ३०२ )

भन्ते ! कैसे चले? कैसे खड़ा हो? कैसे बैठे? कैसे सोये? कैसे भोजन करे? कैसे बोले? जिससे कि पाप-कर्म का बन्धन न हो।

( ३०३ )

आयुष्मन्! विवेक से चले, विवेक से खड़ा हो; विवेक से बैठे, विवेक से सोये, विवेक से भोजन करे; और विवेक से ही बोले, तो पाप-कर्म नहीं बाँध सकता।

( ३०४ )

जो सब जीवों को अपने ही समान समझता है, अपने, पराये, सबको समान दृष्टि से देखता है, जिसने सब आस्रवों का निरोध कर लिया है, जो चंचल इन्द्रियों का दमन कर चुका है, उसे पाप-कर्म का बन्धन नहीं होता।

( ३०५ )

प्रथम ज्ञान है, पीछे दया। इसी क्रम पर समग्र त्यागीवर्ग अपनी संयम-यात्रा के लिए ठहरा हुआ है। भला, अज्ञानी मनुष्य क्या करेगा? श्रेय तथा पाप को वह कैसे जान सकेगा?

( ३०६ )

सोच्चा जाणइ कल्लाणं, सोच्चा जाणइ पावगं ।
उभयं पि जाणइ सोच्चा, जं छेयं तं समायरे ॥५॥

( ३०७ )

जो जीवे वि न जाणइ, अजीवे वि न जाणइ ।
जीवाऽजीवे अयाणंतो कहं सो नाहीइ संजमं ? ॥६॥

( ३०८ )

जो जीवे वि वियाणाइ, अजीवे वि वियाणइ ।
जीवाऽजीवे वियाणंतो, सो हु नाहीइ संजमं ॥७॥

( ३०९ )

जया जीवमजीवे य, दो वि एए वियाणइ ।
तया गइं बहुविहं, सव्वजीवाण जाणइ ॥८॥

( ३१० )

जया गइं बहुविहं सव्वजीवाण जाणइ ।
तया पुण्णं च पावं च बंधं मोक्खं च जाणइ ॥९॥

( ३०६ )

सुनकर ही कल्याण का मार्ग जाना जाता है। सुनकर ही पाप का मार्ग जाना जाता है। दोनों भी मार्ग सुनकर ही जाने जाते हैं। बुद्धिमान् साधक का कर्त्तव्य है कि पहले श्रवण करे और फिर अपने को जो श्रेय मालूम हो, उसको आचरण करे।

( ३०७ )

जो न तो जीव (चेतनतत्त्व) को जानता है, और न अजीव [जडतत्त्व] को ही जानता है, वह जीव अजीव के स्वरूप को न जाननेवाला साधक, भला किस तरह संयम को जान सकेगा ?

( ३०८ )

जो जीव को भी जानता है और अजीव को भी जानता है, ऐसा जीव और अजीव—दोनों को भलीभाँति जाननेवाला साधक ही संयम को जान सकेगा।

( ३०९ )

जब जीव और अजीव दोनों को भलीभाँति जान लेता है, तब वह सब जीवों की नानाविध गति (नरक तिर्यंच आदि) को भी जान लेता है।

( ३१० )

जब वह सब जीवों की नानाविध गतियों को जान लेता है, तब पुण्य, पाप, बन्धन और मोक्ष को भी जान लेता है।

( ३११ )

जया पुण्णं च पावं च बंधं मोक्खं च जाणइ ।
तया निव्विदए भोए जे दिव्वे जे य माणुसे ॥१०॥

( ३१२ )

जया निव्विदए भोए जे दिव्वे जे य माणुसे ।
तया चयइ संजोगं सब्भिन्तरं बाहिरं ॥११॥

( ३१३ )

जया चयइ संजोगं सब्भिन्तरं बाहिरं ।
तया मुण्डे भवित्ताणं पव्वयइ अणगारियं ॥१२॥

( ३१४ )

जया मुण्डे भवित्ताणं पव्वयइ अणगारियं ।
तया संवरमुक्किट्ठं धम्मं फासे अणुत्तरं ॥१३॥

( ३१५ )

जया संवरमुक्किट्ठं धम्मं फासे अणुत्तरं ।
तया धुणइ कम्मरयं अबोहिकलुसं कडं ॥१४॥

( ३११ )

जब पुण्य, पाप, बन्धन और मोक्ष को जान लेता है, तब देवता और मनुष्यसम्बन्धी समस्त काम-भोगों की निर्गुणता को जान लेता है अर्थात् उनसे विरक्त हो जाता है।

( ३१२ )

जब देवता और मनुष्यसम्बन्धी समस्त काम-भोगों से विरक्त हो जाता है, तब अन्दर और बाहर के सभी सांसारिक सम्बन्धों को छोड़ देता है।

( ३१३ )

जब अन्दर और बाहर के समस्त सांसारिक सम्बन्धों को छोड़ देता है, तब मुण्डित (दीक्षित) होकर पूर्णतया अनगार वृत्ति (मुनिचर्या) को प्राप्त करता है।

( ३१४ )

जब मुण्डित होकर अनगार वृत्ति को प्राप्त करता है, तब उत्कृष्ट संवर एवं अनुत्तर धर्म का स्पर्श करता है।

( ३१५ )

जब उत्कृष्ट संवर एवं अनुत्तर धर्म का स्पर्श करता है, तब (अन्तरात्मा पर से) अज्ञानकालिमाजन्य कर्म-मल को झाड़ देता है।

( ३१६ )

जया धुणइ कम्मरयं अबोहिकलुसं कडं ।
तया सव्वत्तगं नाणं दंसणं चाभिगच्छइ ॥१५॥

( ३१७ )

जया सव्वत्तगं नाणं दंसणं चाभिगच्छइ ।
तया लोगमलोगं च जिणो जाणइ केवली ॥१६॥

( ३१८ )

जया लोगमलोगं च जिणो जाणइ केवली ।
तया जोगे निरुंभित्ता सेलेसिं पडिवज्जइ ॥१७॥

( ३१९ )

जया जोगे निरुंभित्ता सेलेसिं पडिवज्जइ ।
तया कम्मं खवित्ताणं सिद्धिं गच्छइ नीरओ ॥१८॥

( ३२० )

जया कम्मं खवित्ताणं सिद्धिं गच्छइ नीरओ ।
तया लोगमत्थयत्थो सिद्धो हवइ सासओ ॥१९॥

( ३१६ )

जब (अन्तरात्मा पर से) अज्ञानकालिमाजन्य कर्म-मल को दूर कर देता है, तब सर्वत्रगामी केवलज्ञान और केवलदर्शन को प्राप्त कर लेता है।

( ३१७ )

जब सर्वत्रगामी केवलज्ञान और केवलदर्शन को प्राप्त कर लेता है, तब जिन तथा केवली होकर लोक और अलोक को जान लेता है।

( ३१८ )

जब केवलज्ञानी जिन लोक-अलोकरूप समस्त संसार को जान लेता है, तब (आयु-समाप्ति पर) मन, वचन और शरीर की प्रवृत्ति का निरोधन कर शैलेशी ( अचल-अकम्प ) अवस्था को प्राप्त होता है।

( ३१९ )

जब मन, वचन और शरीर के योगों का निरोधन कर आत्मा शैलेशी अवस्था को पाती है पूर्णरूप से स्पन्दन-रहित हो जाती है, तब सब कर्मों को क्षय कर सर्वथा मल-रहित होकर सिद्धि (मुक्ति) को प्राप्त होती है।

( ३२० )

जब आत्मा सब कर्मों को क्षय कर सर्वथा मलरहित होकर सिद्धि को पा लेती है, तब लोक के मस्तक पर- ऊपर के अग्र भागपर स्थित होकर सदा काल के लिए सिद्ध हो जाती है।

( ३२१ )

सुहसायगस्स समणस्स सायाउलगस्स निगामसाइस्स ।
उच्छोलणापहाविस्स दुल्लहा सोग्गई तारिसगस्स ॥२०॥

( ३२२ )

तवोगुणपहाणस्स उज्जुमईखन्तिसंजमरयस्स ।
परीसहे जिणन्तस्स सुलहा सोग्गई तारिसगस्स ॥२१॥

–[ दश० अ० ४ गा० ७–८–९–१०–११–१२
–१३–१४–१५–१६–१७–१८–१९–२०
–२१–२२–२३–२४–२५–२६–२७ ]

( ३२१ )

जो श्रमण भौतिक सुख की इच्छा रखता है, भविष्यकालिक सुख-साधनों के लिए व्याकुल रहता है, जब देखो तब सोता रहता है, सुन्दरता के फेर में पड़कर हाथ, पैर, मुँह आदि धोने में लगा रहता है, उसे सद्गति मिलनी बड़ी दुर्लभ है।

( ३२२ )

जो उत्कृष्ट तपश्चरण का गुण रखता है, प्रकृति से सरल है, क्षमा और संयम में रत है, शान्ति के साथ क्षुधा आदि परीषहों को जीतनेवाला है, उसे सद्गति मिलनी बड़ी सुलभ है।

# विवाद-सुत्तं

( ३२३ )

नत्थियवाओ

संति पंच महब्भूया, इहमेगेसिमाहिया ।
पुढवी आऊ तेऊ वा, वाऊ आगासपंचमा ॥१॥

( ३२४ )

एए पंच महब्भूया, तेब्भो एगो त्ति आहिया ।
अह तेसिं विणासेणं, विणासो होइ देहिणो ॥२॥

( ३२५ )

वाढवाओ

जहा य पुढवीथूभे, एगे नाणा हि दीसइ ।
एवं भो ! कसिणे लोए, विन्नू नाणा हि दीसइ॥३॥

: २४ :

# विवाद-सूत्र

( ३२३ )

**नास्तिक वाद**

कितने ही लोगों की ऐसी मान्यता है कि इस संसार में जो कुछ भी है वह केवल पृथ्वी, जल, तेज, वायु और पाँचवाँ आकाश ये पाँच महाभूत ही हैं।

( ३२४ )

उक्त महाभूतों में से एक (आत्मा) पैदा होती है, भूतों का नाश होने पर देही (आत्मा) का भी नाश जाता है। [अर्थात् जीवात्मा कोई स्वतन्त्र पदार्थ नहीं है। वह पाँच महाभूतों में से उत्पन्न होता है, और जब वे नष्ट होते हैं, तब उनके साथ ही स्वयं भी नष्ट हो जाता है।]

( ३२५ )

**ब्रह्मवाद**

जैसे, पृथ्वी का समूह (पृथ्वीस्तूप) एक (एकसमान) है, तो भी पर्वत, नगर, घट, शराव आदि अनेक रूपों में पृथक्-पृथक् मालूम होता है; उसी तरह समस्त विश्व भी विज्ञ-स्वरूप (एक ही चैतन्य आत्मा के रूप में समान) है, तथापि भेद-बुद्धि के कारण वन, वृक्ष आदि जड तथा पशु, पक्षी, मनुष्य आदि चैतन्य के रूप में पृथक्-पृथक् दिखाई देता है।

( ३२६ )

तज्जीवतच्छरीरवाओ

पत्तेयं कसिणे आया जे बाला जे य पंडिया।
सन्ति पिच्चा न ते सन्ति, नत्थि सत्तोववाइया॥४॥

( ३२७ )

नत्थि पुण्णे व पावे वा, नत्थि लोए इओऽवरे।
सरीरस्स विणासेणं, विणासो होइ देहिणो॥५॥

( ३२८ )

अकिरियावाओ

कुव्वं च कारयं चेव, सव्वं कुव्वं न विज्जई।
एवं अकारओ अप्पा, एवं ते उ पगब्भिया॥६॥

( २२६ )

तज्जीवतच्छरीरवाद

संसार में जितने भी शरीर है, वास्तव में वे ही एक-एक आत्मा है अर्थात् आत्मा या जीव जो कुछ भी है, वह शरीर ही है। शरीर-नाश के बाद मूर्ख या पंडित, धर्मात्मा या पापी परलोक में जानेवाला कोई भी नहीं रहता। क्योंकि शरीर से पृथक् कोई भी सत्त्व (प्राणी) औपपातिक (एक जन्म से दूसरे जन्म में उत्पन्न होनेवाला) नहीं है।

( २२७ )

न पुण्य है, न पाप है, और न इन दोनों के फलस्वरूप प्रस्तुत दृश्य जगत् से अतिरिक्त परलोक के नाम से दूसरा कोई जगत् ही है। शरीर के नाश के साथ ही तत्स्वरूप देही (आत्मा) का भी नाश हो जाता है।

( २२८ )

अक्रियावाद

आत्मा करनेवाला या करानेवाला यों कहिए कि किसी भी प्रकार से कुछ भी क्रिया करनेवाला नहीं है। इसी भाँति कितने ही प्रगल्भ (धृष्ट) होकर आत्मा को अकारक (अकर्ता) बतलाते हैं।

( ३२९ )

खंधवाओ

पंच खंधे वयंतेगे, बाला उ खण-जोइणो ।
अण्णो अणण्णो णेवाहु, हेउयं च अहेउयं ॥७॥

( ३३० )

निच्च-वाओ

संति पंच महब्भूया, इहमेगेसिमाहिया ।
आयछट्ठा पुणो आहु, आया लोगे य सासए ॥८॥

( ३३१ )

दुहओ न विणस्सन्ति, नो य उप्पज्जए असं ।
सव्वे वि सव्वहा भावा, नियतिभावमागया ॥९॥
—[ सूत्र० श्रु० १ अ० १ उ० १ गा० ७–८–९–
११–१२–१३–१४–१५–१६ ]

( ३२९ )

स्कन्धवाद

कितने ही बाल (अज्ञानी) ऐसा कहते हैं कि संसार में मात्र रूपादि पाँच ही स्कन्ध हैं और वे सब क्षणयोगी अर्थात् क्षण-क्षण में उत्पन्न और नष्ट होनेवाले हैं। इनके अतिरिक्त, सहेतुक या निर्हेतुक तथा भिन्न या अभिन्न दूसरा कोई भी (आत्मा-जैसा) पदार्थ नहीं है।

( ३३० )

नित्यवाद

कितने ही लोगों का ऐसा कहना है कि पाँच महाभूत हैं, और इनसे भिन्न चित्स्वरूप छठा आत्मा है। तथा ये सब आत्मा और लोक शाश्वत हैं नित्य हैं।

( ३३१ )

यह जड़ और चैतन्य उभयस्वरूप जगत् न तो कभी नष्ट होता है, न कभी उत्पन्न ही होता है। असत् की कभी उत्पत्ति नहीं होती, सत् का कभी नाश नहीं होता; इसलिए सब पदार्थ सर्वथा नियतता (नित्यता) को प्राप्त हैं।

( ३३२ )

नियतिवाओ

न तं सयं कडं दुक्खं, कओ अन्नकडं च णं ?।
सुहं वा जइ वा दुक्खं, सेहियं वा असेहियं ॥१०॥

( ३३३ )

सयं कड न अण्णेहिं, वेदयन्ति पुढो जिया।
सगइयं तहा तेसिं, इहमेगेसिमाहिया ॥११॥
—[ सूत्र० श्रु० १ अ० १ उ० २ गा० २-३ ]

( ३३४ )

धाउ-वाओ

पुढवी आऊ तेऊ य, तहा वाऊ य एगओ।
चत्तारि धाउणो रूवं, एवमाहंसु आवरे ॥१२॥
—[ सूत्र० श्रु० १ अ० १ उ० १ गा० १८ ]

( ३३२ )

नियतिवाद

कितने ही ऐसा कहते हैं कि ससार मे जीवात्माएँ नैमित्तिक अथवा अनैमित्तिक जो भी सुख-दुःख का अनुभव करती हैं, तथा समय आने पर अपने स्थान पर च्युत होती हैं, वह सब आत्मा के अपने पुरुषार्थ से नहीं होता. नियति से ही होता है। अस्तु, जब अपने सुख-दुःख की आत्मा आप विधाता नहीं है, तब भला दूसरा कोई तो हो ही कैसे सकता है ?

( ३३३ )

जीवात्माएँ पृथक्-पृथक् रूप से जो सुख-दुःख का अनुभव करती हैं, वह न तो स्वकृत ही होता है और न परकृत ही। यह जो कुछ भी उत्थान या पतन हुआ करता है, सब सागतिक है नियति से है। (जब जहाँ जैसा बननेवाला होता है, तब वहाँ वैसा ही नियतिवश बन जाता है। इसमें किसी के पुरुषार्थ आदि का कुछ भी वश नहीं चलता।)

( ३३४ )

धातु-वाद

दूसरे लोग ऐसा कहते हैं कि पृथिवी, जल, तेज और वायु इन चार धातुओं (धारक तथा पोषक तत्त्वों) का ही यह रूप (शरीर तथा संसार) बना हुआ है। इनके अतिरिक्त, दूसरा कुछ भी स्वतन्त्र पदार्थ नहीं है।

( ३३५ )

जग-हेउवाओ

इणमन्नं तु अन्नाणं, इहमेगेसिमाहिया ।
देव-उत्ते अयं लोए, बंभउत्ते य आवरे ॥१३॥

( ३३६ )

ईसरेण कडे लोए, पहाणाइ तहाऽवरे ।
जीवाजीवसमाउत्ते सुहदुक्खसमन्निए ॥१४॥

( ३३७ )

सयंभुणा कडे लोए, इइ वुत्तं महेसिणा ।
मारेण संथुआ माया, तेण लोए असासए ॥१५॥
—[ सूत्र० श्रु० १ अ० १ उ० ३ गा० ५-६-७ ]

( ३३८ )

उवसंहारो

एवमेयाणि जम्पन्ता, बाला पंडियमाणिणो ।
नियया नियंयं सन्तं, अयाणन्ता अबुद्धिया ॥१६॥
—[ सूत्र० श्रु० १ अ० १ उ० २ गा० ४ ]

( ३३५ )

**जगत्कर्तृत्ववाद**

जगत् की उत्पत्ति के सम्बन्ध में कितने ही लोगों का यह भ्रान्तिमय वक्तव्य है

"कोई कहते हैं कि यह लोक देवों ने बनाया है।"

"कोई कहते हैं कि यह लोक ब्रह्मा ने बनाया है।"

( ३३६ )

"कोई कहते हैं कि यह लोक ईश्वर ने बनाया है।"

"कोई कहते हैं कि जड़ और चैतन्य से युक्त तथा सुख और दुःख से समन्वित यह लोक प्रधान (प्रकृति) आदि के द्वारा बना है।"

( ३३७ )

"कोई कहते हैं कि यह लोग स्वयम्भू ने बनाया है, ऐसा हमारे महर्षि ने कहा है। अनन्तर मार ने माया का विस्तार किया इस कारण लोक अशाश्वत (अनित्य) है।"

( ३३८ )

**उपसंहार**

अपने-आपको पण्डित माननेवाले बुद्धिहीन मूर्ख इस प्रकार की अनेक बातें करते हैं। परन्तु नियति क्या है और अनियति क्या, यह कुछ भी नहीं जानते, समझते।

( ३३९ )

ते नावि संधिं नच्चाणं, न ते धम्मविऊ जणा ।
जे ते उ वाइणो एवं, न ते संसारपारगा ॥१७॥

( ३४० )

नाणाविहाइं दुक्खाइं, अणुहोन्ति पुणो पुणो ।
संसारचक्कवालम्मि, मच्चुवाहिजराकुले ॥१८॥

( ३४१ )

उच्चावयाणि गच्छन्ता, गब्भमेस्सन्तिऽणन्तसो ।
नायपुत्ते महावीरे एवमाह जिणुत्तमे ॥१९॥
—[ सूत्र०श्रु० १ अ० १ उ० १ गा० २१–२६–२७ ]

( ३३९ )

वे न तो ठीक-ठीक कर्म-सन्धि का ही ज्ञान रखते हैं, और न उन्हें कुछ धर्म का ही भान है। जो ऐसी अनर्गल बातें करते हैं, वे संसार (-समुद्र) से पार नहीं हो सकते।

( ३४० )

जरा, मरण और व्याधि से पूर्ण संसार-चक्र में वे लोग बार-बार नाना प्रकार के दुःख भोगते रहते हैं।

( ३४१ )

वे लोग कभी तो ऊँची योनि में जाते हैं, और कभी नीची योनि में जाते हैं। यों ही इधर-उधर परिभ्रमण करते हुए अनन्त बार गर्भ में पैदा होंगे, जन्म लेंगे और मरेंगे जिनश्रेष्ठ ज्ञातपुत्र महावीर स्वामी ने ऐसा कहा है।

## खामणासुत्तं

( ३४२ )

सव्वस्स जीवरासिस्स भावओ धम्मनिहिअनिअचित्तो ।
सव्वे खमावइत्ता खमामि सव्वस्स अहयं पि ॥१॥

( ३४३ )

सव्वस्स समणसंघस्स भगवओ अंजलिं करिअ सीसे ।
सव्वे खमावइत्ता खमामि सव्वस्स अहयं पि ॥२॥

( ३४४ )

आयरिए उवज्झाए सीसे साहम्मिए कुल-गणे य ।
जे मे केइ कसाया सव्वे तिविहेण खामेमि ॥३॥

-[ पंचप्रति० आयरि अ० सू० ३-२-१ ]

( ३४५ )

खामेमि सव्वे जीवे सव्वे जीवा खमंतु मे ।
मित्ती मे सव्वभूएसु वेरं मज्झं न केणइ ॥४॥

-[ पंचप्रति० वंदित्तु सू० गा० ४९ ]

( ३४६ )

जं जं मणेण बद्धं जं जं वायाए भासिअं पावं ।
जं जं काएण कयं मिच्छा मि दुक्कडं तस्स ॥५॥

-[ पंचप्रति० संथारा० सू० अंतिम गाथा ]

: २५ :

## क्षमापन-सूत्र

( ३४२ )

धर्म मे स्थिर बुद्धि होकर मैं सद्भावपूर्वक सब जीवो के पास अपने अपराधों की क्षमा माँगता हूँ और उनके सब अपराधो को मै भी सद्भावपूर्वक क्षमा करता हूँ ।

( ३४३ )

मैं नतमस्तक होकर भगवत् श्रमणसघ के पास अपने अपराधों की क्षमा माँगता हूँ और उनको भी मै क्षमा करता हूँ ।

( ३४४ )

आचार्य, उपाध्याय, शिष्यगण और साधर्मी बन्धुओं तथा कुल और गण के प्रति मैंने जो क्रोधादियुक्त व्यवहार किया हो उसके लिए मन, वचन और काय से क्षमा माँगता हूँ ।

( ३४५ )

मैं समस्त जीवों से क्षमा माँगता हूँ और सब जीव मुझे भी क्षमा दान दें । सर्व जीवों के साथ मेरी मैत्रीवृत्ति है; किसी के भी साथ मेरा वैर नहीं है ।

( ३४६ )

मैंने जो जो पाप मन से सकल्पित किये हैं, वाणी से बोले हैं और शरीर से किये हैं, वे मेरे सब पाप मिथ्या हो जायँ ।

परिशिष्ट (१)

# सूत्रों में दी हुई प्रत्येक गाथाओं के मूलस्थलों का निर्देश

## १–मंगल सूत्र

| | |
|---|---|
| (नमस्कार) = | पं० प्र० सू० १ |
| (मंगल) = | पं० प्र० संथारा सू० |
| (लोकोत्तम) = | पं० प्र० संथारा सू० |
| (शरण) = | पं० प्र० संथारा सू० |

## २–धर्म सूत्र

| | |
|---|---|
| १ | दश० अ० १ गा० १ |
| २ | उत्त० अ० २१ गा० १२ |
| ३ | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० ८ गा० १९ |
| ४ | उत्त० अ० २३ गा० ६८ |
| ५–८ | उत्त० अ० २९ गा० १८–२१ |
| ९–१० | उत्त० अ० ५ गा० १४–१५ |
| ११–१३ | उत्त० अ० ७ गा० १४–१६ |
| १४–१५ | उत्त० अ० १४ गा० २४–२५ |

| | |
|---|---|
| १६ | दश० अ० ८ गा० ३६ |
| १७ | उत्त० अ० १४ गा० ४० |

## ३—अहिंसा सूत्र

| | |
|---|---|
| १८—१९ | दश० अ० ६ गा० ९—१० |
| २० | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० १३—१ गा० ३ |
| २१ | उत्त० अ० ८ गा० १० |
| २२ | दश० अ० ६ गा० ११ |
| २३ | उत्त० अ० ६ गा० ११ |
| २४—२७ | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० ११ गा० ७—१० |
| २८ | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० १० गा० २१ |
| २९ | उत्त० अ० १९ गा० २५ |

## ४—सत्य सूत्र

| | |
|---|---|
| ३० | उत्त० अ० १९ गा० २६ |
| ३१—३२ | दश० अ० ६ गा० १२—१३ |
| ३३ | उत्त अ० १ गा० २५ |
| ३४ | दश० अ० ७ गा० ५४ |
| ३५ | दश० अ० ८ गा० ४९ |
| ३६ | दश० अ० ७ गा० १६ |
| ३७ | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० १३ गा० १९ |
| ३८—४१ | दश० अ० ७ गा ५५-१२-५-११ |

## ५—अस्तेयक सूत्र

| | |
|---|---|
| ४२—४३ | दश० अ० ६ गा० १४—१५ |
| ४४ | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० १० गा० २ |
| ४५ | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० ५-३-१ गा० ४ |
| ४६ | उत्त० अ० १९ गा० २७ |

## ६—ब्रह्मचर्य सूत्र

| | |
|---|---|
| ४७ | उत्त अ० १९ गा०-गा० २८ |
| ४८—४९ | दश० अ० ६ गा० १६—१७ |
| ५० | दश० अ० ८ गा० ५७ |
| ५१—५२ | उत्त० अ० ३२ गा० १४—१५ |
| ५३—५९ | उत्त० अ० १६ गा० २-८ |
| ६० | उत्त० अ० ३२ गा० ११ |
| ६१—६३ | उत्त० अ० १६ गा० ९-१०-१४ |
| ६४ | उत्त० अ० ३२ गा० १९ |
| ६५—६६ | उत्त० अ० १६ गा० १६-१४ |

## ७—अपरिग्रह सूत्र

| | |
|---|---|
| ६७ | दश० अ० ६ गा० २१ |
| ६८ | उत्त० अ० १९ गा० २९ |
| ६९—७२ | दश० अ० ६ गा० १८-२०-२२-२३ |

## ११-(२) अप्रमाद सूत्र

| | |
|---|---|
| १२३-१३५ | उत्त० अ० १० गा० १-१३ |
| १३६ | उत्त० अ० १० गा० १५ |
| १३७-१४१ | उत्त० अ० १० गा० १६ |
| १४२-१४६ | उत्त० अ० १० गा० २६-३० |
| १४७-१४९ | उत्त० अ० १० गा० ३३,३४,३७ |

## १२-प्रमादस्थान सूत्र

| | |
|---|---|
| १५० | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० ८ गा० ३ |
| १५१-१६१ | उत्त० अ० ३२ गा० ६-८,१०,२४,३२-३४,१००,१०१,१११ |

## १३-कषाय सूत्र

| | |
|---|---|
| १६२-१६५ | दश० अ० ८ गा० ४०,३७-३९, |
| १६६-१६७ | उत्त० अ० ८ गा० १६,१७ |
| १६८-१७० | उत्त० अ० ९ गा० ५४,४८,४९ |
| १७१ | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० ६ गा० २६ |

## १४-काम सूत्र

| | |
|---|---|
| १७२ | उत्त० अ० ९ गा० ५३ |
| १७३ | उत्त० अ० १३ गा० १६ |
| १७४ | उत्त० अ० १४ गा० १३ |

१७५ उत्त० अ० १९ गा० १७

१७६ उत्त० अ० ३२ गा० २०

१७७ उत्त० अ० २५ गा० ४१

१७८ उत्त० अ० ५ गा० २१

१७९ उत्त० अ० ६ गा० ११

१८० उत्त० अ० १३ गा० ३१

१८१ दश० अ० ८ गा० ३४

१८२—१८३ सूत्रकृ० श्रु० १ अ० २ उ० १ १ गा० १०-१

१८४ उत्त० अ० ८ गा० ६

## १५—अशरण सूत्र

१८५ सूत्रकृ० श्रु० १ अ० २ उ० ३ गा० १६

१८६—१८७ उत्त० अ० १९ गा० १५, १२

१८८ उत्त० अ० १८ गा० १४

१८९ उत्त० अ० १४ गा० १२

१९०—१९१ उत्त० अ० १३ गा० २४, २२

१९२ सूत्रकृ० श्रु० १ अ० २ उ० १ गा० ४

१९३—१९४ उत्त० अ० १९ गा० १३, १४

१९५ उत्त० अ० १८ गा० १३

१९६ उत्त० अ० १३ गा० २३

१९७ उत्त० अ० ६ गा० १०

## १६—बाल-सूत्र

| | |
|---|---|
| १९८ | उत्त० अ० ८ गा० ५ |
| १९९ | उत्त० अ० ५ गा० ५ |
| २००–२०५ | उत्त० अ० ५ गा० ६–११ |
| २०६ | सूत्रकृ० श्रु० १ अ० ५ उ० १ गा० ३ |
| २०७ | दश० चू० १ |
| २०८ | दश० अ० ५ उ० २ गा० ३९ |
| २०९ | उत्त० अ० १० गा० ३ |
| २१० | सूत्रकृ० श्रु० १ अ० ८ गा० ७ |
| २११ | उत्त० अ० ९ गा० ४४ |
| २१२ | उत्त० अ० ८ गा० १४ |
| २१३ | उत्त० अ० ६ गा० १ |
| २१४ | उत्त० अ० ५ गा० ३ |
| २१५–१७ | उत्त० अ० ७ गा० २८–३० |

## १७—पण्डित सूत्र

| | |
|---|---|
| २१८ | उत्त० अ० ६ गा० २ |
| २१९–२० | दश० अ० २ गा० ३, २ |
| २२१ | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० १२ गा० १८ |
| २२२ | आचा० श्रु० १ अ० २ उ० ६ गा० ९९ |
| २२३ | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० ८ गा० १६ |
| २२४ | उत्त० अ० ९ गा० ४० |

| | |
|---|---|
| २२५–२८ | उत्त० अ० ३२ गा० २–५ |
| २२९ | आचा० श्रु० १ अ० ३ उ० २ गा० १ |
| २३० | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० १२ गा० १५ |

## १८–आत्म सूत्र

| | |
|---|---|
| २३१–३२ | उत्त० अ० २० गा० ३६–३७ |
| २३३–३४ | उत्त० अ० १ गा० १५–१६ |
| २३५–३७ | उत्त० अ० ९ गा० ३४–३६ |
| २३८ | उत्त० अ० २० गा० ४८ |
| २३९ | दश० चू० प्रथम, गा० १७ |
| २४० | दश० चू० द्वितीय, गा० १६ |
| २४१ | उत्त० अ० २३ गा० ७३ |
| २४२ | उत्त० अ० २० गा० ४९ |

## १९–लोकतत्त्व सूत्र

| | |
|---|---|
| २४३–५२ | उत्त० अ० २८ गा० ७, ९–१२, १४, १५, ३५, ३, ४ |
| २५३–५४ | उत्त० अ० ३३ गा० २, ३ |
| २५५–५७ | उत्त० अ० ३० गा० ७, ८, ३० |
| २५८–६० | उत्त० अ० ३४ गा० ३, ५६, ५७ |
| २६१–६४ | उत्त० अ० २४ गा० १, २, २६, २७ |

## २०—पूज्य सूत्र

| | |
|---|---|
| २६५—७४ | दश० अ० ९, उ० ३ गा० २, ४—१४ |

## २१—ब्राह्मण सूत्र

| | |
|---|---|
| २७५—८८ | उत्त० अ० २५ गा० २०—२९, ३१—३५ |

## २२—भिक्षु सूत्र

| | |
|---|---|
| २८९—३०१ | दश० अ० १० गा० ५—७, १०, ११, १४—२१ |

## २३—मोक्षमार्ग सूत्र

| | |
|---|---|
| ३०२—२२ | दश० अ० ४ गा० ७—२७ |

## २४—विवादसूत्र

| | |
|---|---|
| ३२३—३१ | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० १ उ० १ गा० ७—९ ११—१३—१७, १५, १६ |
| ३३२—३३ | सूत्र कृ० श्रु० अ० १ उ० २ गा० २, ३ |
| ३३४ | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० १ उ० १ गा० १८ |
| ३३५—३७ | सूत्र कृ० श्रु० अ० १ उ० २ गा० ५, ६, ७, |
| ३३८ | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० १ उ० ३ गा० ४ |
| ३३९—४१ | सूत्र कृ० श्रु० १ अ० १ उ० १ गा० २१, २६, २७ |

## २५—क्षमापना सूत्र

| | |
|---|---|
| ३४२—४४ | पं० प्र० आयरिय सू० गा० ३, २, १ |
| ३४५ | पं० प्र० वंदित्तु सू० गा० ४९ |
| ३४६ | पं० प्र० संथारग सू० अन्तिमगाथा |

परिशिष्ट (२)

# महावीर-वाणी की गाथाओं का अक्षरानुक्रम

## परिशिष्ट (३)

# पारिभाषिक शब्दों का अर्थ

अकाम अविवेक अज्ञान-पूर्वक दुःख-सुख आदि सहन करने की प्रवृत्ति या इच्छा न होने पर भी परवशतः सहन करनेकी प्रवृत्ति।

अगृद्ध अलोलुप।

अचित्त सचित्तसे उलटा निर्जीव।

अनगार अन्+अगार, अगार=घर, जिसका अमुक एक घर नहीं है अर्थात् निरंतर सविधि भ्रमण-शील साधक, साधु।

अनुत्तर उत्तमोत्तम।

अवधि रूपादियुक्त परोक्ष या अपरोक्ष पदार्थ को मर्यादित रीतिसे जान सकनेवाला विविध प्रकारका ज्ञान।

आदाननिक्षेप किसी को किसी भी प्रकारका क्लेश न हो इस तरह का संकल्प धारण कर कोई भी पदार्थ को धरना या उठाना।

आस्रव आसक्ति युक्त अच्छी या बुरी प्रवृत्ति।

आहार अशन, पान, खादिम और स्वादिम, यह चार प्रकारका भोजन, अशन कोई भी खाद्य पदार्थका भोजन, पान

कोई भी पेय पदार्थका शरबत-जल-दूध आदि पीने की चीजों को पीना, खादिम फल, मेवा आदि, स्वादिम मुखवास, लवंग सुपारी आदि।

इंगित- शारीरिक संकेत नेत्र, हाथ, आदि के इशारे।

ईर्या गमन आगमन आदि क्रिया; ईर्या-समिति किसी को किसी भी प्रकार का क्लेश न हो ऐसे संकल्प से सावधानी पूर्वक चलना-फिरना आदि सब क्रियाओं का करना।

उच्चार-समिति शौचक्रिया या लघुशंका अर्थात् किसी भी प्रकार का शारीरिक मलका मानी उच्चार, मलको ऐसे स्थान में छोडना जहाँ किसी को लेश भी कष्ट न हो और जहाँ कोई भी आता-जाता न हो और देख भी न सके इसका नाम उच्चार-समिति है।

उब्भेइमलोण उद्भेदिम—लवण समुद्र के पानी से बना हुआ सहज नमक।

ऊनोदरी भूख से कुछ कम खाना, उदर को ऊन रखना पूरा न भरना।

एकेंद्रिय केवल एक स्पर्श चमडी इंद्रियवाले जीव जैसे वनस्पति।

एषणा निर्दोष वस्त्र, पात्र और खानपान की शोध करना, निर्दोष का मानी हिंसा, असत्य आदि दोषों से रहित।

एषणीय  शोधनीय—खोज करने लायक  जिनकी उत्पत्ति दूषित है या नहीं इस प्रकार गवेषणा के योग्य।

औपपातिक  उपपात अर्थात् स्वर्ग मे या नरक में जन्म होना। औपपातिक का अर्थ हुआ स्वर्गीय प्राणी या नारकी प्राणी।

कषाय  आत्मा के शुद्ध स्वरूप को कष  नाश  करनेवाले, क्रोध, मान माया और लोभ ये चार महादोष।

किंपाकफल  जो फल देखने मे और स्वाद मे सुन्दर होता है पर खाने से प्राण का नाश करता है।

केवली  केवलज्ञान वाला  सतत शुद्ध आत्म-निष्ठ।

गुप्ति  गोपन करना संरक्षण करना; मन, वचन और शरीर को दुष्ट कार्यों से बचा लेना।

चतुरिन्द्रिय  स्पर्श, रस, घ्राण और नेत्र  इन चार इन्द्रियों वाले प्राणी  जैसे भ्रमर आदि।

तिर्यञ्च  देव, नरक और मनुष्य को छोड़कर शेष जीवों का नाम 'तिर्यञ्च' है।

त्रस  धूप से त्रास पाकर छाँह का और शीत से त्रास पाकर धूप का आश्रय लेनेवाला प्राणी  त्रस।

त्रीन्द्रिय  स्पर्श, रस और घ्राण इन तीन इन्द्रियों वाले जीव जैसे चींटी आदि।

दर्शनावरणीय  दर्शन-शक्ति के आवरणरूप कर्म।

द्वीन्द्रिय स्पर्श और रस, इन दो इन्द्रियों वाले जीव जैसे जोंक इत्यादि ।

नायपुत्त भगवान महावीर के वंशका नाम नाय-ज्ञात-है अतः नायपुत्त ज्ञातपुत्र—भगवान महावीर का खास नाम है ।

निकाय समूह, जीवनिकाय—जीवोंका समूह ।

निर्ग्रन्थ गाँठ देकर रखने लायक कोई चीज जिनके पास नहीं है अपरिग्रही साधु ।

निर्जरा कर्मों को नाश करने की प्रवृत्ति अनासक्त चित्त से प्रवृत्ति करने से आत्मा के सब कर्म नाश हो जाते है ।

परीषह जब साधक साधना करता है तब जो जो विघ्न आते है उनके लिए 'परीषह' शब्द प्रयुक्त होता है । साधक को उन सब विघ्नों को सहन करना चाहिए इसलिए उनका नाम 'परीषह' हुआ ।

पुद्गल रूप, रस, गंध, स्पर्श और शब्द वाले जड पदार्थ या जड पदार्थ के विविध रूप ।

प्रमाद विषय कषाय मद्य अतिनिद्रा और विकथा आदि का प्रसग-पांच इन्द्रियोंके शब्द, रूप, रस, गध और स्पर्श ये पान्च विषय, क्रोध, मान, माया और लोभ ये चार कषाय, मद्य मद्य और ऐसी ही अन्य मादक चीजे, अति निद्रा घोर निद्रा, विकथा सयमको घात करने वाली विविध प्रकारकी कुत्सित

कथाएँ ।

मति इंद्रिय जन्य ज्ञान

मनपर्याय दूसरोंके परोक्ष वा अपरोक्ष मनके भावोंको ठीक पहचाननेवाला ज्ञान ।

महाव्रत अहिंसाका पालन, सत्यका भाषण, अचौर्यवृत्ति, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह ये पाँच महाव्रत हैं ।

मोहनीय मोहको उत्पन्न करनेवाले कर्म मोहनीय कर्मके ही प्राबल्यसे आत्मा अपना स्वरूप नहीं पहचानता ।

रजोहरण रज को हरनेवाला साधन जो आजकल पतली ऊन की डोरियों से बनाया जाता है जैन साधु निरंतर पास रखते है जहाँ बैठना होता है वहाँ उससे झाडकर बैठते हैं । जिसका दूसरा नाम 'ओघा' 'चरवला' है ।

लेश्या आत्माके परिणाम अध्यवसाय ।

विडलोण गोमूत्रादिक द्वारा पका हुआ नमक ।

वेदनीय शरीरसे वा इंद्रियोंसे जिनका अनुभव होता है ऐसे सुख या दुःखके साधनरूप कर्म ।

वैयावृत्त्य बाल, वृद्ध, रोगी आदि अपने समान धर्मियोंकी सेवा ।

शैलेशी शिलेश हिमालय, हिमालय के समान अकंप स्थिति ।

श्रद्धान श्रद्धा—स्थितप्रज्ञ वीतराग आप्तपुरुष मे दृढ विश्वास ।

श्रमण  स्वपर के कल्याण के लिए श्रम करनेवाला। यह शब्द जैन और बौद्ध साधुओं के लिए व्यवहार में प्रचलित है।

श्रुत  सुना हुआ ज्ञान— शास्त्रज्ञान।

सकाम  विवेक ज्ञान-पूर्वक दुःख-सुखादि सहन करने की प्रवृत्ति या स्वतन्त्रविचार से सहन करने की प्रवृत्ति।

सचित्त  चित्तयुक्त  प्राणयुक्त  जीवसहित कोई भी पदार्थ।

समिति  शारीरिक, वाचिक और मानसिक सावधानता।

संवर  आश्रवों को रोकना, अनासक्त आत्मा की प्रवृत्ति आत्मा की शुद्ध प्रवृत्ति।

संलेखना  मृत्यु (शरीरान्त) तक चलनेवाली वह प्रवृत्ति जिससे कषायों को दूर करने के लिए उनका पोषण और निर्वाह करनेवाले आन्तर्बाह्य निमित्त कम किए जाते हों।

ज्ञानावरणीय  ज्ञानके आवरणरूप कर्म  ज्ञान, ज्ञानी या ज्ञानके साधन के प्रति द्वेषादि दुर्भाव रखने से ज्ञानावरणीय कर्म बंधते हैं।

# शुद्धि-पत्र

## संपादकीय

| पृ० | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|
| ६ | -मूलः | -मूलाः |

## यह द्वितीय संस्करण

| | | |
|---|---|---|
| ९ | प्रत्यक्ष | का प्रत्यक्ष |
| १२ | अहमदाबाद | अहमदाबाद ६ |

## प्रस्तावना

| | | |
|---|---|---|
| १४ | "वर्तमान" | "वर्धमान" |
| १७ | विद | विदू |
| " | श्लोक | श्लोक |
| " | बुम | बूम |
| १८ | श्रुतं | श्रुतं |
| २० | पूर्व | पूर्वे |
| २१ | प्रपञ्चनम् | प्रपञ्चनम् |
| २१ | "आस्रय" | "आस्रव" |

## धर्मसूत्र

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १० | श्लो० १३ | भवे | भवे |
| पृ० ११ | " | मनुष्यत्त्व | मनुष्यत्व |

अहिंसासुत्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १४ | श्लो० १८ | गा० ९ | गा० ८× |
| ,, | श्लो० १९ | गा० १० | गा० ९× |
| पृ० १६ | श्लो० २२ | गा० ११ | गा० १०× |

सच्चसुत्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० २० | श्लो० ३१ | गा० १२ | गा० ११× |
| ,, | श्लो० ३२ | गा० १३ | गा० १२× |
| पृ० २२ | श्लो० ३४ | अ० १ | अ० ७ |

अतेणगसुत्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० २६ | श्लो० ४२ | गा० १४ | गा० १३× |
| ,, | श्लो० ४३ | गा० १५ | गा० १४× |

बंभचरियसुत्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० ३० | श्लो० ४८ | गा० १६ | गा० १५× |
| ,, | श्लो० ४९ | गा० ११ | गा० १६ |
| पृ० ३४ | श्लो० ५८ | पणियं | पणीयं |
| ,, | ,, | –विवड्ढुणं | –विवड्ढणं |
| ,, | श्लो० ५९ | भुजेज्जा | भुंजेज्जा |
| पृ० ३६ | श्लो० ६४ | –ऽन्तग | –ऽन्तगं |
| पृ० ३८ | श्लो० ६६ | गा० १४ | गा० १७ |

×आगमोदय समिति के प्रकाशन की आवृत्ति के अनुसार

**अप्परिग्गहसुत्त**

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० ४० | श्लो० ६७ | गा० २१ | गा० २०X |
| ,, | श्लो० ६९ | गा० १८ | गा० १७X |
| ,, | श्लो० ७० | गा० २० | गा० १९X |
| पृ० ४२ | श्लो० ७१ | गा० २२ | गा० २१X |
| ,, | श्लो० ७२ | गा० १९ | गा० १८X |

**अराइभोयणसुत्त**

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० ४४ | श्लो० ७४ | गा० २४ | गा० २३X |
| ,, | श्लो० ७५ | गा० २५ | गा० २४X |
| ,, | श्लो० ७६ | गा० २६ | गा० २५X |
| पृ० ४९ | | विनय— | विनय-सूत्र |
| पृ० ५० | श्लो० ८२–८३ | मम्मदामुहरे | मम्ममुदाहरे |
| ,, | श्लो० ८५–८८ | –परिक्खवी | –परिक्खेवी |
| पृ० ५२ | श्लो० ९०–९२ | अवीणीए | अविणीए |
| पृ० ५४ | श्लो० ९५ | गा० २२ | गा० २१X |

**चाउरंगिज्ज-सुत्त**

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० ५६ | श्लो० ९७ | संसार | ससारे |
| ,, | श्लो० ९९ | –पयेगो | –पयंगो |
| पृ० ६० | श्लो० १०६ | निध्दुंणे | निद्धुणे |
| पृ० ६१ | श्लो० १०८ | श्रेठ | श्रेष्ठ |

**अप्पमायसुत्त**

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० ६४ | श्लो० ११२ | अणतमोहे | अणंतमोहे |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० ६६ | श्लो० ११४ | ने | न |
| पृ० ७० | श्लो० १२१ | तहप्पागारेसु | तहप्पगारेसु |
| पृ० ७२ | श्लो० १२५ | बहुपच्छवायए | बहुपच्चवायए |
| ,, | ,, | पमाय | पमायए |
| ,, | श्लो० १२६ | गाढाय | गाढा य |
| पृ० ७६ | श्लो० १३५ | —मइखओ | —मइगओ |

पमायट्ठाणसुत्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० ८६ | श्लो० १५६ | कएण | कएण दुक्खं |
| पृ० ९० | श्लो० १६१ | पमोक्खग्मगो | पमोक्खमग्गो |

कसायसुत्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० ९४ | श्लो० १६८ | कोहण | कोहेण |

कामसुत्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १०० | श्लो० १७७ | गा० ४९ | गा० ३९ |
| ,, | श्लो० १७९ | गा० ११ | गा० १२ |

असरणसुत्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १०४ | श्लो० १८५ | पसवो न | पसवो य |
| पृ० १०४ | श्लो० १८७ | असुइसंभवं | असुइसंभवं |
| पृ० १०८ | श्लो० १९७ | लासा | भासा |
| ,, | ,, | विज्जाणु सासणं | विज्जाणुसासणं |
| ,, | ,, | गा० १० | गा० ११ |

वालसुत्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० ११० | श्लो० १९९ | चक्खुविद्धा | चक्खुदिट्ठा |
| पृ० ११४ | श्लो० २०७ | चूलिका | चूलिका १ |
| ,, | श्लो० २०९ | अ० १० | अ० १७ |
| पृ० ११६ | श्लो० २१२ | गा० २८ | गा० १४ |
| पृ० ११६ | श्लो० २१४ | पडियाणं | पंडियाणं |

पंडियसुत्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १२२ | श्लो० २२२ | विट्ठभए | दिट्ठभए |
| ,, | श्लो० २२५ | - सोक्ख | —सोक्खं |
| पृ० १२३ | श्लो० २२६ | एकाग्रचित्त | एकाग्रचित्तसे |

अप्पसुत्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १३० | श्लो० २३९ | पायलेन्ति | पयालेन्ति |
| ,, | ,, | उन्वेन्ति | उवेन्ति |
| ,, | ,, | गा० ११ | गा० १७ |
| ,, | २४० | अप्पा हु खलु | अप्पा खलु |
| ,, | २४१ | गा० १३ | गा० ७३ |

लोगतत्तसुत्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १३२ | श्लो० २४५ | वत्तना | वत्तणा |
| पृ० १३४ | श्लो० २५० | जाइण | जाणइ |
| ,, | श्लो० २५१ | तहो तहा | तवो तहा |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १३४ | श्लो० २५३-२५४ | कल्माई | कम्माइ |
| पृ० १३६ | श्लो० २५८ | क्रिण्णा | क्रिण्हा |
| पृ० १३७ | श्लो० २५७ | वैयावृत्य | वैयावृत्त्य |
| ,, | श्लो० २५८ | पद्म | पद्म |
| ,, | श्लो० २६० | पद्म | पद्म |
| पृ० १३८ | श्लो० २६४ | उतरा० | उत्तरा० |

पूज्य सूत्र

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १४१ | श्लो० २६५ | सुनों | सुनें |

ब्राह्मणसूत्र

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १४९ | श्लो० २८० | बिना चोरी | बिना चोरीसे |

भिक्षुसूत्र

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १५३ | श्लो० २८९ | प्रवचनों | प्रवचनों |
| पृ० १५५ | श्लो० २९३ | आक्रोष | आक्रोश |
| पृ० १५६ | श्लो० २९६ | सवसंगावगए | सव्वसंगावगए |

मोक्खमग्गसुत्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १६४ | श्लो० ३१५ | संवरमुक्किट्टं | संवरमुक्किट्ठं |
| ,, | ,, | अवेहिकलुसं | अवेहिकलुसं |
| पृ० १६५ | ,, | अज्ञानका लिमाजन्य | अज्ञानकालि-माजन्य |

विवादसुत्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १७२ | श्लो० ३२७ | नथिथ | नत्थि |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १७८ | श्लो० ३३५ | जगहेतुवावो | जगहेतुवाओ |
| पृ० १७९ | ,, | जगत्कर्तृत्ववाद | जगत्कर्तृत्ववाद |

**खामणासुत्त**

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १८२ | श्लो० ३४२ | मावओ | भावओ |
| ,, | श्लो० ३४३ | सव्वस्व | सव्वस्स |
| ,, | श्लो० ३४४ | आयरि अ | आयरिअ |
| ,, | श्लो० ३४५ | वंदित्तु सू | वंदित्तु सू० |

[कृपया पन्ना उलटिए]

# परिशिष्टों की अशुद्धियाँ

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० १६ | २७९ | के स्थान में | २८८ |
| पृ० २२ | ३३३ | ,, ,, | ३३२ |
| पृ० ,, | १९२ | ,, ,, | २९२ |
| पृ० २४ | १४३ | ,, ,, | १०३ |
| पृ० २५ | ६५ | ,, ,, | ९५ |
| पृ० २७ | २५४ | ,, ,, | २५८ |

[ 'गाथाओं का अक्षरानुक्रम' वाले परिशिष्ट में गाथाओं के कई पद्य अशुद्ध छपे हैं, अंक देखकर उन्हें शुद्ध करलें ] [ 'मूल स्थलों का निर्देश' वाले परिशिष्ट मे अंक की शुद्धि को शुद्धि-पत्र से समझें ]

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृ० २९ | खाहिम | के स्थान में | खादिम |
| पृ० ३० | मलका | ,, ,, | मल |
| पृ० ३२ | सातपुत्र | ,, ,, | ज्ञातपुत्र |
| पृ० ३२ | शब्दघाले | ,, ,, | शब्दवाले |
| पृ० ३४ | स्वतत्र | ,, ,, | स्वतंत्र |